तत्र स्थित्वा नरश्रेष्ठं भगीरथमुवाच ह ।
प्रयाचस्व महाबाहो शैलराजसुतां नदीम् ॥ ४ ॥
पतमानां सरिच्छ्रेष्ठां धारयिष्ये त्रिविष्टपात् ।
एतच्छ्रुत्वा वचो राजा शर्वेण समुदाहृतम् ॥ ५ ॥
प्रयतः प्रणतो भूत्वा गङ्गां समनुचिन्तयत् ।
ततः पुण्यजला रम्या राज्ञा समनुचिन्तिता ॥ ६ ॥
ईशानं च स्थितं दृष्ट्वा गगनात्सहसा च्युता ।
तां प्रच्युतामथो दृष्ट्वा देवाः सार्धं महर्षिभिः ॥ ७ ॥
गन्धर्वोरगयक्षाश्च समाजग्मुर्दिदृक्षवः ।
ततः पपात गगनाद्गङ्गा हिमवतः सुता ॥ ८ ॥
समुद्भूतमहावर्ता मीनग्राहसमाकुला ।
तां दधार हरो राजन् गङ्गां गगनमेखलाम् ॥ ९ ॥
ललाटदेशे पतितां मालां मुक्तामयीमिव ।
सा बभूव विसर्पन्ती त्रिधा राजन् समुद्रगा ॥ १० ॥
फेनपुञ्जाकुलजला हंसानामिव पंक्तयः ।
क्वचिदाभोगकुटिला प्रस्खलन्ती क्वचित्क्वचित् ॥ ११ ॥
सा फेनपटसंवीता मत्तेव प्रमदाऽव्रजत् ।
क्वचित्सा तोयनिनैदर्नदन्ती नादमुत्तमम् ॥ १२ ॥
एवंप्रकारान्सुबहून्कुर्वती गगनाच्च्युता ।
पृथिवीतलमासाद्य भगीरथमथाऽब्रवीत ॥ १३ ॥

---

प्रार्थना करो। मैं स्वर्ग से गिरती हुई गङ्गा के वेग को रोकूगा। शिव जी के ये वचन सुनकर पवित्र और नम्र होकर महाराज भगीरथ गङ्गा जी का ध्यान करने लगे। तब पवित्र जलवाली गङ्गा जी भगीरथ के ध्यान करने पर, सदाशिव को उपस्थित देखकर, एकाएक स्वर्ग से पृथ्वी पर गिरने लगीं। देवता, महर्षि, गन्धर्व, नाग और यक्षगण आकाश से गिरती हुई गङ्गा जी को देखने के लिए जाने लगे। मच्छ, ग्राह आदि जलजन्तुओं से पूर्ण और बड़े-बड़े भँवरों से भरी भगवती गङ्गा जी भी एकाएक वेग के साथ आकाश से गिर रही थीं। इस प्रकार आकाशमण्डल की मेखलारूपिणी गङ्गा जी के गिरने पर महादेव ने मोतियों की माला के समान उनको माथे पर धारण कर लिया। गङ्गा जी गिरकर तीन धाराओं मे बहीं ॥१।१०॥

उज्ज्वल फेनयुक्त गङ्गा जी का निर्मल जल हँसों की कतार के समान जान पड़ता था। कहीं पर गङ्गा जी की धारा नागिन की सी टेढ़ी चाल मे चा

दर्शयस्व महाराज मार्गं केन व्रजाम्यहम् ।
त्वदर्थमवतीर्णाऽस्मि पृथिवीं पृथिवीपते ॥ १४ ॥
एतच्छ्रुत्वा वचो राजा प्रातिष्ठत भगीरथः ।
यत्र तानि शरीराणि सागराणां महात्मनाम् ॥ १५ ॥
प्लावनार्थं नरश्रेष्ठ पुण्येन सलिलेन च ।
गङ्गाया धारणं कृत्वा हरो लोकनमस्कृतः ॥ १६ ॥
कैलासं पर्वतश्रेष्ठं जगाम त्रिदशैः सह ।
समासाद्य समुद्रं च गङ्गया सहितो नृपः ॥ १७ ॥
पूरयामास वेगेन समुद्रं वरुणालयम् ।
दुहितृत्वे च नृपतिर्गङ्गां समनुकल्पयत् ॥ १८ ॥
पितॄणां चोदकं तत्र ददौ पूर्णमनोरथः ।
एतत्ते सर्वमाख्यातं गङ्गा-त्रिपथगा यथा ॥ १९ ॥
पूरणार्थं समुद्रस्य पृथिवीमवतारिता ।
समुद्रश्च यथा पीतः कारणार्थं महात्मना ॥ २० ॥
वातापिश्च यथा नीतः क्षयं स ब्रह्महा प्रभो ।
अगस्त्येन महाराज यन्मां त्वं परिपृच्छसि ॥ २१ ॥

इतिश्रीमन्महा०आरण्यकपर्वणितीर्थयात्रापर्वणिलोमशतीर्थयात्रा अगस्त्यमाहात्म्यकथनेनवाधिकशततमोऽध्याय

रही थी, कहीं पर ऊपर से नीचे गिर रही थी और कहीं पर मनोहर शब्द करती हुई मतवाली सुन्दरी के समान जा रही थी। अनेक प्रकार के आकारों से आकाश से पृथ्वी पर आकर गङ्गा जी ने भगीरथ से कहा—हे राजन्! मैं तुम्हारा कार्य करने के लिए पृथ्वी पर आई हूँ। मैं किस राह से किधर चलूँ, सो मुझे दिखा दो। तब गङ्गा जी के पवित्र जल से अपने पुरखों को तारने की इच्छा से महाराज भगीरथ उसी ओर चले जिधर कपिल के कोप से जले हुए सगर पुत्र पड़े थे। इधर लोकवन्दित भगवान् शंकर गङ्गा जी का वेग रोकने के उपरान्त देवताओं के साथ कैलास पर्वत को चले गये। राजा भगीरथ गङ्गा जी के साथ सूखे हुए सागर के भीतर गये। समुद्र गङ्गाजल से भर गया। राजा का मनोरथ पूरा हो गया। राजा ने गङ्गा जी को अपनी पुत्री मान लिया। उन्होंने भागीरथी में पितरों का तर्पण किया। हे महाराज! सागर को भरने के लिए त्रिपथगा गङ्गा जी जिस तरह पृथ्वी मण्डल पर आईं और जिस कारण महात्मा अगस्त्य ने समुद्र को पी लिया और ब्राह्मणों की हत्या करनेवाले वातापि दानव को मारा, सो सब मैंने आपको सुना दिया ॥११।२१॥

वनपर्व का एक सौ नौ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १०९ ॥

महाभारत का चतुर्थ अङ्क समाप्त हुआ।